से कादम्बरी के इस स्पर्श से परिपुष्ट होता हुआ, शापदोष के कारण आत्मा से रहित होता हुआ, योगी के शरीर के समान, आप लोगों के विश्वास के लिये शाप की समाप्ति तक यों ही रखा रहेगा। इसका न तो अग्नि-संस्कार करना चाहिये और न जल में प्रवाहित करना चाहिये, इसे यत्नपूर्वक सुरक्षित रखना चाहिये।''

उस आकाशवाणी को सुन कर पत्रलेखा को छोड़ कर सभी आश्चर्यचकित होकर ऊपर देखने लगे। इधर उस अमृतमयी वाणी के श्रवण से होश में आयी हुई पत्रलेखा ने सेवक के हाथ से इन्द्रायुध अश्व की लगाम छुड़वा कर—"वाहन के बिना अकेले स्वामी के चले जाने पर तुम शोभित नहीं हो रहे हो''—ऐसा कह कर उस इन्द्रायुध अश्व के साथ अपने को भी अच्छोद सरोवर में डुबो दिया है। तत्काल उस सरोवर से ऊपर निकल कर, गीली जटायें धारण करता हुआ कपिञ्जल महाश्वेता के सामने उपस्थित हो गया।

जल से प्रकट हुये कपिञ्जल ने महाश्वेता से पूछा—"देवि! आप मुझे पहचान रही हैं?'' महाश्वेता ने उत्तर दिया—'भगवन् कपिञ्जल! इतनी तो अभागिन नहीं हूँ कि आपको भी न पहचान सकूँ। अब आप पुण्डरीक के शरीर को उठा ले जाने के बाद से अब तक क्या क्या हुआ—मुझे विस्तार से बतलाइये।'' आग्रहपूर्वक पूछे जाने पर कपिञ्जल ने कहा—"गन्धर्व-राजपुत्रि! विलाप करती हुई भी आपको जब मैं मित्र पुण्डरीक के स्नेह के कारण छोड़ कर, कमर कस कर, उस ज्योति पुरुष का पीछा करता हुआ उसे ललकार कर कहने लगा "अरे, मेरे मित्र को कहाँ चुरा कर लिये जा रहे हो?'' वह बिना उत्तर दिये चन्द्रलोक तक मुझे ले गया। उस ज्योति पुरुष ने वहाँ चन्द्रकान्त मणि-निर्मित पलंग पर पुण्डरीक का शरीर रखा और बोला—'कपिञ्जल! मुझे चन्द्रमा जानो। मैं संसार का अनुग्रह करने के लिये उदित होकर अपना कार्य पूरा कर रहा था। उसी समय कामातुर इस तुम्हारे मित्र ने निरपराध भी मुझे यह शाप दे डाला—'दुरात्मन् चन्द्र! जैसे मैं वल्लभासुख न प्राप्त करता हुआ तेरे कारण मर रहा हूँ वैसे ही तू भी जन्म-जन्म में भारतवर्ष में उत्पन्न होकर प्रियासुख न पाता हुआ मरेगा।' यह सुन कर निरपराध मुझे भी क्रोध आ गया और मैंने भी उसे प्रतिशाप दे डाला—'तू भी मेरे समान ही सुख-दुःख का भागी बनेगा।' क्रोध शान्त होने पर जब मुझे ज्ञात हुआ कि मेरी किरणों से उत्पन्न अप्सरा-कुल में गौरी नामक कन्या से ही महाश्वेता उत्पन्न है और उसने इस पुण्डरीक को स्वयं अपना पति चुना है। अब मेरे द्वारा दिये गये शाप के कारण इस पुण्डरीक को दो बार भारतवर्ष में जन्म लेना है। अतः शापदोष की समाप्ति तक इसके शरीर को सुरक्षित रखने के लिये अपने पास उठा लाया हूँ। और आकाशवाणी द्वारा मैंने वत्सा महाश्वेता को आश्वस्त कर दिया है। अब यह सारा वृत्तान्त पुण्डरीक के पिता श्वेतकेतु को जाकर बता दो।''

कपिञ्जल आगे बोला—"मैं मित्र के वियोग में अन्धा बना हुआ आकाशमार्ग से जाता हुआ एक क्रोधी वैमानिक ऋषि को लांघ गया। उसने क्रोध से शाप दे डाला—'अरे घोड़े के समान उच्छृङ्खल दौड़ने वाला तू घोड़ा ही बन जा।' उसके शाप देते ही मैं विनय करने लगा और अपने

मित्रवियोग के कारण ही हुए अपराध के लिये क्षमायाचना करने लगा। बहुत अनुनय-विनय से प्रसन्न होकर उस ऋषि ने कहा--"मेरा वचन अन्यथा नहीं हो सकता। मैं इतना ही कर सकता हूँ कि तुम जिसके वाहन बनोगे उसकी मृत्यु के समय स्नान करने के बाद शाप से मुक्त हो जाओगे। मैंने ध्यान के बल पर यह जान लिया है कि उज्जयिनी में पुत्र के लिये तपस्या करते हुए राजा तारापीड के यहाँ चन्द्रमा पुत्ररूप में जन्म लेगा। और तुम्हारा मित्र पुण्डरीक वहीं महामन्त्री शुकनास के यहाँ वैशम्पायन के रूप में जन्म लेगा। तुम उसी चन्द्रावतार चन्द्रापीड राजकुमार के वाहन इन्द्रायुध अश्व बनोगे।" ऋषि के ऐसे कहते ही मैं नीचे समुद्र में गिर पड़ा और घोड़ा बनकर ही बाहर निकला किन्तु मेरा ज्ञान पूर्ववत् सुरक्षित ही रहा। इसी कारण किन्नर-युगल का पीछा करते हुए राजकुमार चन्द्रापीड को यहाँ तक ले आया। और अपने पूर्वजन्म के अनुराग के कारण आपसे प्रेमालाप करनेवाले जिस व्यक्ति को आपने शाप से दग्ध कर डाला, तोता बना डाला, वह मेरे प्रिय मित्र और तुम्हारे प्राणवल्लभ पुण्डरीक का ही अवतार वैशम्पायन था।"

कपिञ्जल से उपर्युक्त बातें सुनकर महाश्वेता आर्त्त स्वर में क्रन्दन करने लगी और अपने को बार-बार कोसने लगी। किन्तु कपिञ्जल ने उसे शाप की समाप्ति के बाद शीघ्र ही पुण्डरीक के मिलन का आश्वासन दिया और तपस्या द्वारा सभी मनोरथपूर्ण होने की बात कही। दोनों गन्धर्वराज-कुमारियों को ढाढस बँधाया है कि उन दोनों का शीघ्र ही अपने-अपने प्रियतमों से मिलन होगा। तब कादम्बरी ने पत्रलेखा के विषय में पूछा कि उसका क्या समाचार है? कपिञ्जल ने कहा—"चन्द्रात्मक चन्द्रापीड का तथा पुण्डरीकात्मक वैशम्पायन का जन्म कहाँ हुआ है और उस पत्रलेखा का क्या हुआ है? यह सभी कुछ जानने के लिये वह पुण्डरीक के पिता महर्षि श्वेतकेतु के समीप जा रहा है।" ऐसा कहकर ऊपर आकाश में उड़ गया।

कपिञ्जल के चले जाने के बाद कादम्बरी ने महाश्वेता से पूछा कि अब आगे क्या करना चाहिए। महाश्वेता ने चन्द्रात्मक चन्द्रापीड के शरीर की आराधना को ही सभी मनोरथों की सिद्धि का साधना बतलाया। कादम्बरी ने बड़ी सावधानी के साथ चन्द्रापीड के शरीर को सुरक्षित स्थान पर रखवाया। और अनन्यभाव से उसकी परिचर्या में जुट गई। उसे आकाशवाणी और कपिञ्जल की बातों से पुनः समागम का पूरा-पूरा विश्वास था। दूसरे दिन प्रातः उसने चन्द्रापीड के शरीर को पूर्ववत् विकाररहित देखा तो महाश्वेता तथा राजकुमारों आदि को भी उसका दर्शन करवाया। सभी लोग उस प्रकार के चन्द्रापीड को देखकर कादम्बरी की स्तुति करने लगे। इसके बाद कादम्बरी ने सबके साथ फलाहार किया। अपने माता-पिता को यह समाचार बतलाने के लिये मदलेखा को उनके समीप भेजता। उसने वहाँ जाकर सारा समाचार सुनाया और वापस आकर उन लोगों का सन्देश कादम्बरी को बतला दिया।

वर्षाकाल बीत जाने के बाद एक दिन मेघनाद ने कादम्बरी के पास आकर निवेदन किया—"हे देवि! राजकुमार लौटने में विलम्ब कर रहे हैं अतः महाराज तारापीड और महारानी विलासवती ने राजकुमार का हाल जानने के लिये दूत भेजे हैं। मैंने उनसे कह दिया कि न तो राजकुमार और न

ही देवी कादम्बरी को आप लोगों द्वारा कोई समाचार भेजना है। ऐसा कहा जाने पर भी वे लोग राजकुमार के दर्शन के बिना वापस नहीं लौटने को कह रहे हैं।'' मेघनाद की बातें सुनकर कादम्बरी ने दूतों के न लौटने को बात को उचित माना और उन सभी को राजकुमार का दर्शन करने की आज्ञा दे दी। कादम्बरी स्वयं ही उनसे कहने लगी--''आप लोग शोक त्याग दीजिये। ऐसी घटना संसार में कहीं अन्यत्र नहीं हुई है। अतः आप लोग वापस जाकर महाराज से इतना ही कहें--''हम लोगों ने अच्छोद सरोवर के तट पर राजकुमार का दर्शन किया है।'' सेवकजनों ने महाराज से कोई भी सत्य बात छिपा सकने में अपनी असमर्थता प्रकट की और अपने एकनिष्ठ सेवाभाव की बात कही। तब कादम्बरी के निर्देश से मेघनाद ने त्वरितक नामक बालसेवक को उन लोगों के साथ उज्जयिनी भेज दिया।

उज्जयिनी में बहुत दिनों से चन्द्रापीड का समचार न मिलने के कारण चिन्तित होकर महारानी विलासवती अवन्ती-मातृकाओं से मनौती मनाने के लिये अवन्तीमातृका-मन्दिर पहुँची। उसी समय सेविकाओं ने बतलाया—''युवराज का वृत्तान्त लेने के लिये भेजे गये दूत वापस लौट आये हैं।'' यह सुनकर महारानी बहुत खुश हुई और चन्द्रापीड के विषय में जानकारी पाने के लिये अनेक प्रकार के प्रश्न पूछने लगी। दूतों ने बतलाया--''हम लोगों ने अच्छोद-तट पर युवराज को देखा है। शेष यह त्वरितक बतलायेगा।'' यह सुनकर महारानी बहुत दुःखी हुई और युवराज के अनिष्ट की आशंका से विलाप करती-करती मूर्छित हो गई। यह सारा समाचार जब महाराज तारापीड को बतलाया गया तो वे तत्काल तीव्रगामिनी हथिनी पर सवार होकर मातृकागृह पहुँचे। वहाँ महारानी को सान्त्वना देते हुए कहा—''यदि युवराज का वास्तव में कोई अनिष्ट हुआ होगा तो हम लोग भी प्राण दे देंगे। हम लोगों ने इतना सुख पाने के लिये ही पुण्य किया था। इसके अतिरिक्त किसी ने स्पष्ट रूप से यह भी तो नहीं बतलाया है कि युवराज को क्या हुआ है। पहले त्वरितक को बुलाकर सब मालूम करते हैं तब जो उचित होगा, करेंगे।''

राजा की आज्ञा पाकर त्वरितक ने सारा वृत्तान्त कहना प्रारंभ कर दिया। चन्द्रापीड के हृदय फटने तक की बात सुनने पर राजा ने घबड़ाकर आगे कहने से मनाकर दिया। किन्तु आर्त्त प्रलाप करते हुये महाराज तथा महारानी से त्वरितक ने कहा—''युवराज अभी भी शरीर से जीवित हैं।'' इस लोकोत्तर वृत्तान्त को सुन कर महाराज-सहित सभी लोग आश्चर्य में डूब गये। तब महामन्त्री शुकनास ने संसार की अनेक विलक्षण घटनाओं का वर्णन करते हुये त्वरितक की बातों पर विश्वास करने के लिये कहा। महारानी तत्काल चन्द्रापीड के पास चलने का आग्रह करने लगी।

इधर शुकनास की पत्नी मनोरमा के सेवक ने चन्द्रापीड तथा वैशम्पायन के विषय में जानकारी प्राप्त करने के लिये मातृकागृह में आई हुई मनोरमा की सूचना दी। महाराज ने महारानी को स्वयं जाकर मनोरमा से सारी स्थिति बतलाने के लिये कहा और स्वयं शुकनास के साथ प्रस्थान की तैयारी करवाने लग गये।

स्नेहातिरेक के कारण अपने साथ आते हुये उज्जयिनी के लोगों को वापस लौटा कर, कुछ तेज घुड़सवारों के साथ महाराज अच्छोद सरोवर के तट पर पहुँचे। वहाँ जाकर त्वरितक के साथ कुछ घुड़सवारों को वास्तविक वृत्तान्त जानने के लिये भेजा। वहाँ जाकर और वापस लौट कर आये हुये राजकुमारों को देख कर महाराज ने महारानी से कहा कि इन राजकुमारों की वापसी से यह स्पष्ट है कि युवराज शरीर से जीवित हैं अन्यथा ये लोग वापस नहीं लौटते। महारानी ने युवराज के साथियों के मध्य में केवल उसे ही न देख कर विलाप करना प्रारम्भ कर दिया। महाराज ने मेघनाद को बुला कर चन्द्रापीड का सब हालचाल पूछा। उसने बताया—'युवराज की केवल शारीरिक चेष्टायें ही नष्ट हुई हैं किन्तु उनकी कान्ति दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही है।' यह सुन कर महाराज ने महारानी को आश्वस्त किया और हथिनी पर सवार होकर आश्रम पहुँचे।

इधर अचानक चन्द्रापीड के माता-पिता का आगमन सुन कर महाश्वेता बहुत घबड़ा गई और दौड़ कर गुफा में छिप गई। कादम्बरी भी मूर्छित हो गई। महाराज ने सबके साथ आश्रम के भीतर प्रवेश किया। महारानी वैशम्पायन की माता मनोरमा को पीछे धक्का देकर, अलगकर रोती हुई, लेटे हुये मृत युवराज के शरीर से विलाप करती हुई लिपट गई। परन्तु महाराज ने अपने से भी अधिक दुःख वाले शुकनास तथा मनोरमा को ढाढ़स बँधाने के लिये महारानी से कहा। साथ ही मूर्छित पुत्रवधू कादम्बरी को संभालने के लिये भी समझाया। महारानी ने दौड़ कर कादम्बरी को अपनी गोद में बिठा लिया और उसके कारण अपने पुत्र की जीवनरक्षा के लिये उसकी प्रशंसा करने लगी। मदलेखा ने मूर्छित ही कादम्बरी द्वारा सभी गुरुजनों को प्रणाम करवाया। सभी ने 'सदा सौभाग्यवती रहो'—यह आशीर्वाद दिया। राजा ने आदेश किया कि अभी तक कादम्बरी जिस प्रकार से चन्द्रापीड की सेवा कर रही थी वह उसी प्रकार से अबाध रूप से करती रहे। हम लोग रहें या चले जाँय, इससे सेवा में किसी प्रकार का अन्तर नहीं पड़ना चाहिए।

उक्त आदेश देकर बाहर निकल कर महाराज ने सम्मानपूर्वक समस्त राजाओं से कहा—"मैंने यह निश्चय किया था कि बधूसहित चन्द्रापीड का मुखदर्शन करने के बाद उसे समस्त राज्यभार सौंप कर, वन में किसी आश्रम में वृद्धावस्था बिताऊँगा। परन्तु दुर्दैव ने यह मनोरथ इस दुर्भाग्यपूर्ण रूप में उपस्थित किया है। नियति का अतिक्रमण कोई नहीं कर सकता। वे परम भाग्यशाली होते हैं जो अपना भार पुत्रों को सौंप कर, हलके होकर परलोकगमन करते हैं।" ऐसा कहने के बाद राजोचित सभी सुख छोड़ कर चन्द्रापीड के दर्शन का सुख प्राप्त करते हुये महारानी तथा शुकनास आदि के साथ वहीं आश्रम में रहने लगे।"

इतनी कथा कहने के बाद महर्षि जाबालि ने मुस्करा कर श्रोता ऋषियों से कहा—"देखा आप लोगों ने कथा का प्रभाव, जो पुण्डरीक कामोपहत होकर मृत्युलोक में वैशम्पायन रूप में जन्मा था वही अपनी अविनय से पिता के आक्रोश तथा महाश्वेता के शाप के कारण इस शुकयोनि में आ गिरा।"

महर्षि जाबालि का इतना ही कहना था कि उस शुक को सोकर जागे हुए व्यक्ति के समान तत्काल सभी कुछ स्मरण हो गया। वह अपने पूर्वजन्म के सम्बन्धियों को याद करने लगा। कुछ देर बाद पुनः सिर झुकाकर महर्षि जाबालि से बोला—"महर्षि! आपकी कृपा से मुझे सब कुछ स्मरण हो गया है। पूर्व के समान मानववाणी भी हो गई है। एक बात जानने की मन में प्रबल उत्कण्ठा है कि मेरे वियोग के कारण जिस प्रिय मित्र चन्द्रापीड का हृदय फट गया था अब उसका क्या समाचार है?" महर्षि ने उसे डाँटा और कहा कि उचित समय आने पर उसे सब मालूम हो जायगा। उड़ने की शक्ति प्राप्त करने तक शान्तिपूर्वक यहीं प्रतीक्षा करे।

इतने में रात्रि लगभग समाप्त हो गई थी। प्रभातकाल हो चुका था। महर्षि सभा भंग कर उठ खड़े हुए। ऋषि लोग नित्य कर्म में लग गये।

यद्यपि अन्य मुनिकुमार वहाँ पर थे फिर भी जाबालिपुत्र हारीत स्वयं मुझ शुक को उठा कर, अपनी कुटी में एक ओर बैठाकर प्रातःकृत्य करने के लिये चला गया। उस समय मुझे अपने कर्मों से बहुत दुःख हुआ और मैं अपना शरीर छोड़ने की सोचने लगा। इतने में मुस्कराते हुए हारीत ने आकर बतलाया कि मेरा प्रिय मित्र कपिञ्जल मुझसे मिलने आया है और यहीं आश्रम में महर्षि जाबालि के चरणों के पास बैठा है। मैं मिलने के लिए बहुत व्याकुल हो ही रहा था कि कपिञ्जल स्वयं मेरे पास उपस्थित हो गया। मुझे शुकयोनि में गिरा देखकर कपिञ्जल दुःखी होकर फूट-फूट कर रोने लगा। मैंने उसे समझाया और अपने अपराध पर उसे रोने से मना किया। फिर उससे अपने पिता श्वेतकेतु का वृत्तान्त पूछा। उसने कहा कि पिता जी ने अपनी दिव्य दृष्टि से हम लोगों का सारा वृत्तान्त पहले ही जान लिया था। उसी समय से उसके प्रतीकार के लिये उपाय प्रारम्भ कर दिया था। उसी के प्रभाव से मैं अश्वयोनि से मुक्त होकर उनकी शरण में पहुँचा। उन्होंने तुम्हारा शुकयोनि में जन्म लेना बताया। और आज प्रातःकाल पुनः बताया कि महर्षि जाबालि के आश्रम में तुम रह रहे हो। उन्होंने तथा तुम्हारी माता लक्ष्मी ने मुझे तुमसे यह कहने की आज्ञा दी है—"जब तक यह अनुष्ठान समाप्त नहीं हो जाता तब तक तुमको जाबालि के चरणों में ही रहना है, अन्यत्र कहीं भी नहीं जाना है।"

कपिञ्जल और मैं आपस में पूर्वजन्म की अनेक बातें करते रहे। दोपहर में हारीत ने कपिञ्जल के साथ मुझे भी भोजन करवाया। कुछ समय बाद कपिञ्जल मुझे हारीत को सौंपकर, ढाढ़स बंधवा कर, कहीं अन्यत्र न जाने के लिये सावधान करके वहीं से आकाश में उड़ गया।

हारीत द्वारा पाला-पोसा जाता हुआ मैं यह सोचने लगा 'अब उड़ने में तो समर्थ हो गया हूँ। चन्द्रापीड का समाचार भले ही न ज्ञात हो सका हो, महाश्वेता तो वैसी ही वहीं पर है। अब उसके बिना एक पल भी रुक पाना संभव नहीं है। अतः उसी के पास चलता हूँ।' इस प्रकार का निश्चय करके प्रातःकाल में मैं पूर्व दिशा की ओर चल दिया। चलते-चलते थकान से चूर होकर मार्ग में एक वृक्ष की नीची शाखा पर बैठकर विश्राम करते-करते सो गया। उसी समय कालपुरुष के

समान एक चण्डाल ने मुझे बाँध लिया। मैंने उसे अनेक प्रकार से समझाया और अपनी मुक्ति की प्रार्थना की। किन्तु उसने अपने स्वामी की कन्या की आज्ञा का उल्लंघन करना स्वीकार नहीं किया और मुझे बाँधकर उसी कन्या के पास ले गया। चाण्डालों के मध्य में निवास करने के भय और चिन्ता से मैं बहुत दुःखी हुआ। कुछ समय बाद उसने मुझे ले जाकर प्रणाम करके अपने स्वामी की कन्या के हाथों में मुझे सौंप दिया।

मुझ (शुक) को पाकर वह चाण्डालकन्या बहुत प्रसन्न हुई और एक चमड़े से बँधे पिंजड़े में मुझे बन्द करके कहने लगी "पुत्र! अब तुम्हारी स्वेच्छाचारिता समाप्त करती हूँ। अब इसी में शान्त होकर बैठो।" बन्द हो जाने पर मैं बहुत दुःखी हुआ। उन चाण्डालों से बात करने की अपेक्षा मर जाना अच्छा मानकर मौन धारण कर लिया। भोजन के समय वह कन्या स्वयं ही आई और अनेक प्रकार के फलादि खाने के लिये आग्रह करने लगी। मेरे न खाने पर अनेक तर्कों तथा शास्त्रीय प्रमाणों द्वारा आपत्तिकाल में किसी भी प्रकार प्राण-धारणार्थ भोजन करने का उपदेश देने लगी। उसकी बातों से प्रभावित होकर मैंने फल तो खाये किन्तु अपना मौन नहीं तोड़ा।

धीरे-धीरे समय बीतता गया। एक दिन प्रातःकाल जब मेरी आँख खुली तो मैंने अपने को सोने के इस पिंजरे में बन्द पाया। उस चाण्डाल बस्ती ( पक्कण ) को भी अमरपुर के समान देखा। जब तक मैं इस कन्या से इस आश्चर्य के विषय में कुछ पूछता उससे पहले ही यह उठा कर आप ( महाराज शूद्रक ) के समीप ले आयी। (अन्त में उस शुक ने कहा कि) मुझे भी आपके ही समान इसके विषय में कुछ भी मालूम नहीं है।" ( पूर्वार्द्ध पृ० ८७ से उत्तरार्ध पृ० ४४१ तक की कथा )

उस शुक की बातें सुनकर, राजा शूद्रक ने अपना कौतूहल शान्त करने के लिये तत्काल द्वारपालिका भेज कर उस चाण्डाल कन्या को बुलवाया। वहाँ आकर अपने तेज से राजा को अभिभूत करती हुई, खड़ी-खड़ी ही वह बोली—

"हे रोहिणीपति चन्द्र, कादम्बरी-लोचनानन्द-चन्द्र! मैं इस दुर्मति शुक की माता लक्ष्मी हूँ। आपने इसके मुख से अपने और इसके पूर्व जन्म का सारा वृत्तान्त सुन लिया है। इसकी चपलता देखकर इसके पिता श्वेतकेतु ने इसको और अधिक पतन से बचाने के लिये मुझे आदेश दिया था कि अब यह शुकयोनि से भी निकृष्ट योनि में गिर सकता है। बिना पश्चात्ताप के इसकी चपलता दूर नहीं होगी। अतः इसके मन में अपने कृत्यों का पश्चात्ताप उत्पन्न कराने के लिये ही मैंने इसे बाँधा और लोगों के सम्पर्क से बचने के लिये ही यह चाण्डाल-बस्ती तथा चाण्डाल-कन्या का रूप बनाया। अब आपके और इसके दोनों के शाप की समाप्ति का अवसर आ गया है। अतः अब दुःखदायी इन शरीरों को छोड़ कर आप दोनों अपने प्रिय लोगों के समागम का सुख प्राप्त करें।"

इतना कहने के बाद वह चाण्डाल कन्या बिजली के समान देदीप्यमान होती हुई, पृथ्वी से आकाश में अन्तर्धान हो गई।

उसकी बातें सुनते ही अपने-अपने पूर्व जन्मों का वृत्तान्त स्मरण हो जाने से वैशम्पायन शुक और राजा शूद्रक दोनों के शरीर काष्ठ के सदृश जड़ हो गये। उसी समय कामदेव कादम्बरी को परमास्त्र बना कर उपस्थित हो गया। शूद्रक के शरीर की सारी चेष्टायें शून्य हो गईं। उसका हृदय अपनी रक्षा के लिये मानों कादम्बरी की शरण में चला गया। उसकी तथा वैशम्पायन की कामातुरता पराकाष्ठा पर पहुँच गयी। उसी समय उनकी कामाग्नि को बढ़ाता हुआ वसन्तमास भी उपस्थित हो गया।

इधर कामाग्नि को उद्दीप्त करने वाले वसन्त मास के प्रभाव से व्याकुल कादम्बरी ने कामदेव-महोत्सव में जिस किसी प्रकार दिन तो बिता दिया किन्तु सायंकाल स्नानादि करके कामदेव की पूजा करने के बाद चन्द्रापीड के शरीर का पूजन तथा श्रृङ्गारादि सम्पादित किया। इसके बाद अत्यन्त उत्कण्ठा से उसके शरीर को देख कर, इधर-उधर दृष्टि दौड़ाती हुई, अपने ऊपर नियन्त्रण करने में असमर्थ होती हुई अचानक चन्द्रापीड के गले में जोर से लिपट गई। कादम्बरी के उस अमृतमय स्पर्श से चन्द्रापीड के शरीर में पुनः चेतनता ( प्राण ) आ गई। उसने अपनी भुजाओं से कादम्बरी का दृढ़ आलिंगन करते हुये कहा—"अरे भीरु ! भय छोड़ दे। तुम्हारे इस कण्ठाश्लेष से मैं पुनर्जीवित हो गया हूँ। अभी तक शाप के कारण मैं जीवित नहीं हो सका था। अब मैं शूद्रक का शरीर छोड़ चुका हूँ। चूंकि चन्द्रापीड के इस शरीर में तुम्हारी प्रीति है अतः इसे धारण किये हुये हूँ। साथ ही तुम्हारी प्रिय सखी महाश्वेता का प्राणवल्लभ पुण्डरीक भी मेरे साथ ही शापमुक्त हो गया है।"

कादम्बरी चन्द्रापीड का आलिंगन छोड़ कर जब तक महाश्वेता के पास पहुँचे तब तक आकाश से उतरते हुये कपिञ्जल का हाथ थामे हुये पुण्डरीक भी चन्द्रापीड के पास आकर मिल गया। दोनों आपस में वार्तालाप करने लगे। चन्द्रापीड ने पुण्डरीक से इस नये ससुर-दामाद के सम्बन्ध की अपेक्षा मैत्री सम्बन्ध से ही व्यवहार करने का आग्रह किया। इस घटना को देख कर मदलेखा ने दौड़ कर मृत्युञ्जय-जप में व्यस्त राजा तारापीड तथा महारानी विलासवती को चन्द्रापीड के पुनर्जन्म तथा वैशम्पायन की शापमुक्ति का सुखद समाचार सुनाया। अत्यन्त प्रसन्न राजा और महारानी ने शुकनास तथा मनोरमा को सब समाचार सुनाया और एक साथ महाश्वेताश्रम में पहुँचे।

राजा ने चन्द्रापीड को वास्तव में चन्द्रमा का अवतार जान कर स्वयं पिता होने पर भी अपने पुत्र चन्द्रापीड के चरणों में प्रणाम किया और अपना सर्वस्व उन्हें समर्पित कर दिया। किन्तु महारानी ने पुत्रभाव से ही उसका आलिंगन किया। चन्द्रापीड ने शुकनास तथा मनोरमा को उनके पुत्र वैशम्पायन ( पुण्डरीक ) को दिखाया। इसी बीच में कपिञ्जल ने शुकनास को श्वेतकेतु का यह सन्देश सुनाया—"उन्होंने पुण्डरीक को केवल बड़ा ही किया है, वास्तव में यह आपका ही पुत्र है और यह भी आपके प्रति असीम स्नेह करता है। अतः इसे अपना ही समझ कर व्यवहार करें, दोषों से बचायें।"

दूसरी ओर केयूरक से सारा समाचार जानकर, दूसरे दिन कादम्बरी के पिता गन्धर्वराज चित्ररथ और माता मदिरा तथा महाश्वेता के पिता गन्धर्वराज हंस तथा माता गौरी वहाँ पधारे। चित्ररथ ने राजा तारापीड से गन्धर्व-राजधानी चल कर विवाह सम्पन्न करने का अनुरोध किया। परन्तु तारापीड ने कहा कि इस वन से बढ़ कर सुख उन्हें कहीं मिल सकता। और मैंने अभी आपके जामाता को अपना सब समर्पित कर दिया है अब वृद्धावस्था वन में बिताना चाहता हूँ। आप चन्द्रापीड को गन्धर्व-राजधानी ले जाइये। उनकी आज्ञा से चित्ररथ अन्य सभी के साथ अपनी राजधानी आये और कादम्बरी का विवाह चन्द्रापीड के साथ करके अपना सारा राज्य भी उसे दे दिया। गन्धर्वराज हंस ने भी अपनी पुत्री महाश्वेता का विवाह पुण्डरीक के साथ करके अपना राज्य आदि उसे ही दे दिया। किन्तु अपनी चिर अभिलषित प्रेयसियों के पाने से अत्यन्त प्रसन्न उन दोनों ने केवल उन्हें ही स्वीकार किया।

कुछ समय बाद एक दिन खिन्नमुखी होती हुई कादम्बरी ने चन्द्रमूर्ति चन्द्रापीड से पूछा—"आर्यपुत्र! हम लोग तो वियुक्त होकर पुनः आपस में मिल गये हैं परन्तु बेचारी अकेली वह पत्रलेखा ही नहीं दिखाई दे रही है। न जाने उसका क्या हुआ होगा।" चन्द्रापीड ने कादम्बरी से कहा कि वह मेरी प्रिय पत्नी रोहिणी थी। मेरे शाप का वृत्तान्त सुनकर मेरी सेवा के लिये वह मुझसे पहले मृत्युलोक में अवतीर्ण हुई थी। इस समय वह चन्द्रलोक में विराजमान है। वहीं चलने पर देख सकोगी। इसी बीच दोनों का प्रथम मिलन कराने के लिये मानों दिन खिसक गया। और रात्रि लम्बी हो गई। चन्द्रापीड ने कादम्बरी के प्रथम सुरत सुख का खूब अनुभव किया। कुछ समय बाद अपने सास-ससुर से आज्ञा लेकर अपने माता-पिता की सेवा के लिये उज्जयिनी आ गया।

उज्जयिनी आने के बाद अपने सभी मित्र राजकुमारों को भी अपने समान सुखी बना कर, पुण्डरीक को सारा राज्यभार सौंप दिया। इसके बाद कभी विरक्तभाव से माता-पिता की सेवा करता हुआ उज्जयिनी में, कभी कादम्बरी के पिता गन्धर्वराज के प्रति सम्मान दिखाता हुआ हेमकूट पर्वत पर, कभी रोहिणी के प्रति सम्मान प्रकट करने के लिये चन्द्रलोक में, कभी पुण्डरीक के प्रेम से कमलों के सरोवर में, कभी कादम्बरी की रुचि से अन्य रमणीय उन-उन सभी प्रदेशों में, दोनों जन्मों में आकाङ्क्षित नये-नये सुखों को, चन्द्रमूर्ति चन्द्रापीड कादम्बरी के साथ, कादम्बरी महाश्वेता के साथ, महाश्वेता पुण्डरीक के साथ और पुण्डरीक चन्द्रमूर्ति चन्द्रापीड के साथ परस्पर सम्मिलनपूर्वक भोगते हुए आनन्द की पराकाष्ठा प्राप्त करते हुए जीवन बिताने लगे।

## कादम्बरी-कथा का मूल स्रोत

यद्यपि बाण और उनके सुपुत्र भूषण ने जिस कुशलता के साथ कादम्बरी कथा प्रस्तुत की है उससे यह कहना कठिन लगता है कि इन्होंने किसी का अनुकरण किया है तथापि अनेक साम्य देखने के बाद विद्वानों का यह मानना है कि बाण के समय अति प्रसिद्ध तथा प्रशंसित 'बृहत्कथा' ही कादम्बरी की मूल प्रतीत होती है। 'बृहत्कथा' में वर्णित मकरन्दिकोपाख्यान को पिता-पुत्र ने

इस प्रकार परिवर्तित, परिवर्धित तथा परिष्कृत रूप में प्रस्तुत किया है कि यह नवीन रूप में दिखाई देती है। उसके पात्रों के नाम, घटनाओं में अपेक्षित परिवर्तन, अपनी भावना के अनुसार परिवर्धन करके उस नीरस कथा को जीवन्त रूप में सदा के लिये अमर बना दिया है। दुर्भाग्यवश 'बृहत्कथा' जो कि प्राकृत में उपनिबद्ध थी, आज अपने मौलिक रूप में नहीं मिलती है। उसके कुछ परिवर्तित अंश सोमदेवरचित 'कथा-सरित्सागर' में हैं। क्षेमेन्द्ररचित 'बृहत्कथामञ्जरी' और बुधस्वामीरचित 'बृहत्कथाश्लोक' में भी कुछ कथांश हैं। कादम्बरी की कथा का मूल सम्प्रति उपलब्ध कथासरित्-सागर के लम्बक १० तरङ्ग १३ श्लोक २२-१७९ तक वर्णित है।

दोनों का साम्य और वैषम्य प्रस्तुत संस्करण प्रथम भाग की भूमिका पृ० १४-२०तक देखा जा सकता है।

## कादम्बरी-कथा का घटना-काल

यद्यपि कादम्बरी की कथा कविकल्पित है तथापि पात्रों के चयन और सुनियोजित घटनाक्रम-वर्णन के कारण यह कथा तीन-तीन जन्मों तक चलती रहती है।

सर्वप्रथम हमारे समक्ष राजा शूद्रक उपस्थित होता है। वह युवक है। विवाह के लिये सर्वथा योग्य अवस्थावाला है फिर भी विवाह के प्रति मन में भावना नहीं बनती है जो जन्मान्तर की किसी अज्ञात प्रेमघटना का संकेत देती है।

दूसरा पात्र चन्द्रापीड आता है। यह भी नवयुवक है। युवराज पद पर अभिषिक्त हो चुका है। सम्राट् तारापीड उसके विवाह के लिये सुयोग्य राजकुमारी खोजने के लिये महामन्त्री शुकनास से तथा महारानी विलासवती से विचार-विमर्श करते हैं।

इन दो व्यक्तित्वों के मध्य में एक तृतीय व्यक्तित्व है लोकपाल चन्द्रमा का। यह लोकपाल चन्द्रमा ही शाप के कारण चन्द्रापीड के रूप में जन्म लेता है—चन्द्रमा—चन्द्रापीड—राजा शूद्रक

शाप की घटना कुछ इस प्रकार है। महर्षि श्वेतकेतु के पुत्र पुण्डरीक के कान में लगी कर्णमञ्जरी की उत्कट गन्ध से गन्धर्वराज हंस की कन्या महाश्वेता उस पर पूर्ण आसक्त हो जाती है। ऋषिपुत्र पुण्डरीक जो लक्ष्मी की काम-भावनाजन्य सन्तान है, वह भी महाश्वेता का अनुपम सौन्दर्य देख कर व्याकुल हो जाता है। प्रथम साक्षात्कार और अल्प वार्तालाप में ही दोनों कामातुर हो जाते हैं। रात्रि में चन्द्रोदय के कारण कामव्यथा-पीडित पुण्डरीक चन्द्रमा को शाप देता है—'तुम्हारे कारण मैं प्रिया के समागम का सुख न पाकर जैसे मर रहा हूँ वैसे ही तुम भी प्रिया के समागम का सुख न पाकर मरोगे।' यह सुनकर निरपराध चन्द्रमा को क्रोध आ जाता है और वह तत्काल प्रतिशाप दे देता है—"तुम भी मेरे सुख-दुःख के सहभोगी बन इस कर्मभूमि भारत वर्ष में बार-बार जन्म लोगे।" 'बार-बार' कथन को सच करने के लिये चन्द्रमा और पुण्डरीक को कम-से-कम दो बार जन्म लेने ही हैं। यही केन्द्रबिन्दु है सम्पूर्ण कथा का काल निर्णय करने के लिये।

पुण्डरीक ब्रह्मचारी है, युवक है, कामवासना का अतिरेक उसमें दिखाई देता है अतः उसे २० वर्षों से ऊपर की आयुवाला होना चाहिए। यह कथा बीस वर्षों की अवस्था वाले पुण्डरीक से प्रारम्भ होती है। इसी पुण्डरीक के द्वारा शापित चन्द्रमा का कुछ समय बाद उज्जयिनी में सम्राट् तारापीड की महारानी विलासवती के गर्भ से चन्द्रापीड के रूप में जन्म होता है और पुण्डरीक के अकारण शाप देने से क्रुद्ध चन्द्रमा द्वारा प्रतिशाप दिये गये पुण्डरीक का जन्म तारापीड के महामन्त्री शुकनास की पत्नी मनोरमा के गर्भ से वैशम्पायन के रूप में जन्म होता है। दोनों की शिक्षा-दीक्षा एक साथ सम्पन्न होती है और तारापीड चन्द्रापीड को युवराज पद पर अभिषिक्त कर देते हैं। वह विजययात्रा के लिये वैशम्पायन के साथ निकलता है। उसी प्रसङ्ग में महाश्वेता आदि से मिलने के साथ-साथ कादम्बरी से भी उसका मिलन होता है। परस्पर प्रेम और आसक्ति हो जाती है। अतः चन्द्रापीड पूर्ण यौवन अवस्था में है। बाद में उज्जयिनी आने पर राजा तारापीड के दर्शन करने पर चन्द्रापीड की दाढ़ी-मूंछ देख कर वह उसके विवाह के लिये शुकनास तथा महारानी विलासवती से परामर्श करते हैं। इस स्थिति में चन्द्रापीड पूर्ण यौवन प्राप्त किया हुआ अर्थात् पच्चीस वर्ष का होना चाहिए। यदि शाप की घटना के बाद एक वर्ष का समय गर्भग्रहण आदि में मान लिया जाय तो अब तक छब्बीस वर्ष बीत जाने चाहिए।

उधर वैशम्पायन भी पूर्वजन्म के संस्कार से महाश्वेता से प्रणययाचना करता है। कामातुर होकर विवेकशून्य हो जाता है। अतः उसके भी पूर्ण युवक और विवाहयोग्य अवस्थावाला होने के कारण अब तक छब्बीस वर्ष का काल बीत जाना उचित है। यह वैशम्पायन पुनः महाश्वेता के शाप से शुक-योनि में गिर जाता है। दूसरी ओर वैशम्पायन के वापस न आने से तारापीड तथा शुकनास आदि सभी चिन्तित हैं। और अन्ततो गत्वा चन्द्रापीड स्वयं ही वैशम्पायन को वापस लाने के लिए पुनः अच्छोद सरोवर के तट पर पहुँचता है। इन सभी कार्यों में कुछ महीनों का समय लगना निश्चित है। महाश्वेता वैशम्पायन को दिया गया अपना शाप और शुकयोनि में उसका पतन जब चन्द्रापीड सुनाती है तभी उसका हृदय फट जाता है। इधर आकाशवाणी सुन कर कादम्बरी आदि चन्द्रापीड के मृत शरीर का दाह न करके पुनर्जीवन की आशा से पूजन-सत्कार करते रहते हैं। वही चन्द्रापीड शूद्रक राजा के रूप में जन्म लेता है। पूर्ण युवक है, विवाह के सर्वथा योग्य है किन्तु किसी के साथ इसका अनुराग या विवाह नहीं होता है। अतः यदि चन्द्रापीड के प्राण निकलने से लेकर शूद्रक की पूर्ण युवावस्था तक पच्चीस वर्ष और जोड़ दिये जायें तो कुल कथा अब तक पचास वर्षों से अधिक का समय ले लेती है। ( पुण्डरीक—वैशम्पायन—शुक )

पुरुष पात्र तो दो-दो जन्म लेते हैं किन्तु प्रेमिका नारियाँ महाश्वेता और कादम्बरी वे ही हैं। उन पर अवस्था का प्रभाव नहीं हैं क्योंकि वे गन्धर्वराज-कन्यायें हैं।

द्वितीय बार जन्म लेने का शाप तब समाप्त होता है जब वैशम्पायन शुक राजा शूद्रक को सारी कथा सुना रहा होता है और दूसरी ओर वसन्त महोत्सव में कामदेव की पूजा के बाद कादम्बरी चन्द्रापीड की पूजा-सत्क्रिया करने के बाद विवश होकर अचानक उसके गले में लिपट जाती है।

चन्द्रापीड में पुनः प्राणसञ्चार होता है। उधर शूद्रक तथा शुक का शरीर काष्ठ बन जाता है। चन्द्रापीड जीवित हो जाता है। कपिञ्जल के साथ पुण्डरीक भी चन्द्रलोक से नीचे उतरता है। कपिञ्जल शुकनास को समझाता है कि पुण्डरीक जो वैशम्पायन के रूप में जन्मा था, वास्तव में श्वेतकेतु का पुत्र है किन्तु उन्होंने अब उसे शुकनास आदि को ही सौंप दिया है और उन्हें अपना पुत्र मानने का निर्देश भी दिया है।

सभी मिल जाते हैं। कादम्बरी के पिता चित्ररथ और महाश्वेता के पिता हंस अपनी-अपनी कन्याओं का विवाह क्रमशः चन्द्रापीड और पुण्डरीक के साथ कर देते हैं। और गन्धर्वलोकों का राज्य भी दे देते हैं। चन्द्रापीड के पिता तारापीड अन्तिम अवस्था बन में ही बिताते हैं। इससे भी प्रतीत होता है कि वे लगभग पचहत्तर वर्षों के होंगे।

दो-दो जन्म लेना और दोनों जन्मों में कुछ घटनायें भी घटित होना यह सिद्ध करती हैं कि सारी कथा साठ से लेकर पचहत्तर वर्षों का समय ले लेती है।

### उत्तर भाग में पात्रों का चरित्र

भूषणकृत उत्तर भाग में लगभग वे ही पात्र हैं जो पूर्व भाग में हैं। इसमें केवल त्वरितक नामक एक सेवक और अधिक है जो तारापीड को युवराज चन्द्रापीड के हृदयविदारण की घटना सुनाता है। चाण्डाल सेवक का भी वर्णन है जो अपनी स्वामिकन्या का आदेश पालन करता हुआ वैशम्पायन शुक को पकड़ कर उसकी सेवा में उपस्थित करता है।

### पात्रों की चरित्रगत कुछ विशेषतायें

इस भाग में महाराज तारापीड एक आदर्श सम्राट्, स्नेहिल पिता, धैर्यवान् श्वशुर, त्यागी वृद्ध के रूप में वर्णित हैं। भूषण ने इनके चरित्र को अत्यन्त सावधानी से उपस्थित किया है। कहीं भी अनौचित्य या पक्षपात करते नहीं दिखाया है। महारानी विलासवती एक भावुक, वात्सल्यमयी माता, सास तथा उदारहृदया महारानी के रूप में वर्णित हैं। विपत्तिकाल में भी शीघ्र धैर्यधारण कर अपने कर्तव्य का समुचित निर्वाह करना इनकी प्रमुख विशेषता है।

महामन्त्री शुकनास प्रकाण्ड विद्वान् तथा महान राजनीतिज्ञ के रूप में वर्णित हैं। सम्राट् तथा युवराज के प्रति इनकी अनन्य भक्ति सराहनीय है। अपने असह्य कष्ट को सहते हुए भी राजपरिवार के कुशलक्षेम की चिन्ता करना इनका प्रमुख कार्य दिखाई देता है। प्रत्येक परिस्थिति में उचित प्रबोधन और स्वामी-अनुगमन इनका स्वभाव है। इनकी धर्मपत्नी मनोरमा एक गम्भीर प्रकृति की सहनशील नारी है। यह अपने दुःख में अन्धी न होकर राजपरिवार के हित की सोचती है।

चन्द्रापीड एक गुणी, उदार, कर्तव्यपरायणपुत्र, पक्के मित्र तथा अनन्य प्रेमी के रूप में चित्रित है। उसमें दुराग्रह नहीं है। अपनी त्रुटि शीघ्र समझ लेता है और उसके परिमार्जन को सोचता है। उसमें पितृभक्ति, मातृभक्ति, मित्रप्रेम तथा स्वजन-स्नेह सदैव दिखाई देता है। संकीर्णता और क्षुद्रता

इसके स्वभाव में नहीं है। कादम्बरी एक गुणी, उदार राजकुमारी, पक्की सखी, आदर्श प्रेमिका तथा पत्नी के रूप में दिखाई देती है। वह अपने सद्व्यवहार से सभी को प्रसन्न रखती है। उसके सेवक-सेविकायें सदैव सेवा में तत्पर रहते हैं। उसमें निरभिमानिता कूट-कूट कर भरी है। वह दूसरों के दुःख से दुःखी होती है।

वैशम्पायन का चारित्र्य-दौर्बल्य प्राणी के जन्मकारणों पर प्रकाश डालता है। वह इस बात का उदाहरण है कि केवल वासना से जन्मा हुआ व्यक्ति उस गुण से मुक्त नहीं हो पाता है। वह प्रेमी है किन्तु धीर, गम्भीर नहीं। मित्रतानिर्वाह में वह पीछे नहीं है। अपने वर्तमान तथा पूर्व जन्म के माता-पिताओं के प्रति उसका आदरभाव समान रूप से है। उसे अपनी कुलीनता और श्रेष्ठता का ज्ञान है। पतित अवस्था में भी वह सर्वभक्षी नहीं बनना चाहता। महाश्वेता त्याग, तपस्या, सतीत्व तथा सखीप्रेम के परिपालन में अनुकरणीय है। वह कभी भी स्वार्थी या तुच्छ नहीं दिखाई देती है। अपनी गलती पर पश्चात्ताप करना उसका स्वभाव है। अपने प्रेम की तुलना में अपनी सखी के प्रेम तथा जीवनरक्षण में वह कभी भी प्रमाद नहीं करती है। वह अपने कष्ट में किसी अन्य को दोषी न मानकर भाग्य को ही दोष देती है।

पत्रलेखा के विषय में बाणकृत पूर्व भाग में यह उत्सुकता बनी ही रह जाती है कि क्या उस प्रकार की सुन्दर युवती राजकन्या केवल सेविका का ही कार्य करने के लिये कल्पित की गई थी। इस उत्तर भाग में उसका समाधान होता है। वह चन्द्रमा ( जो कि चन्द्रापीड तथा बाद में शूद्रक के रूप में दो बार जन्मा है ) की पत्नी रोहिणी है। जो अपना पातिव्रत्यधर्म निर्वाह करने के लिये पहले से ही भूलोक में अवतीर्ण हो जाती है। पिता-पुत्र बाण और भूषण दोनों ने रोहिणी को एक वन्दनीय नारी के रूप में प्रस्तुत किया है। जो स्वयं के विषय में जानती है। अपने पति चन्द्रमा के विषय में भी जानती है। फिर भी उसकी खुशी के लिये अपने को अर्पित कर देती है। वह स्वयं ही कादम्बरी को चन्द्रापीड के प्रति और चन्द्रापीड को कादम्बरी के प्रति प्रेमसूत्र में बाँधने का पूर्ण प्रयास करती रहती है। इसी त्याग और बलिदान की भावना से भूषण ने अन्त में कादम्बरी के माध्यम से पत्रलेखा ( रोहिणी ) के प्रति अपना सम्मान और श्रद्धा प्रदर्शित की है।

मदनिका तथा तरलिका दोनों अपनी-अपनी स्वामिकन्याओं की एकनिष्ठभाव से सेवा करती हैं। केयूरक अपनी राजकुमारी का समर्पित सेवक है। वह सदैव उसका कल्याण ही चाहता है। बलाहक तथा मेघनाद तारापीड और चन्द्रापीड के परम विश्वस्त सेनाध्यक्ष हैं। वे अपने स्वामी की आज्ञा का पालन ही अपना परमधर्म मानते हैं।

श्वेतकेतु का ऋषि होने पर भी पुत्र पुण्डरीक ( वैशम्पायन ) के कुशलक्षेम का पूर्ण ध्यान रखना और अनिष्टनिवारणार्थ अपेक्षित अनुष्ठान करना इनके कर्तव्यबोध का यथार्थ रूप प्रस्तुत करते हैं। लक्ष्मी की चञ्चलता, कामुकता के साथ-साथ पुत्रहित के लिये चाण्डालकन्या का भी रूप धारण कर लेना मातृप्रेम का उत्कृष्ट उदाहरण बन गया है।

जाबालि का माहात्म्य अवर्णनीय है। जाबालिपुत्र हारीत में जीवमात्र के प्रति स्नेह है।

भूषणकृत उत्तर भाग में सभी पात्र जीते-जागते और अपने-अपने कर्तव्य के प्रति पूर्ण सावधान दिखाई देते हैं। शिष्टाचार का निर्वाह सभी में समान रूप में है। दूसरों की भावनाओं को समझना और उनका आदर करना इन पात्रों की एक सराहनीय विशेषता है।

## भूषणभट्ट की शैली

भूषणभट्ट का कोई स्वतन्त्र ग्रन्थ उपलब्ध न हो सकने के कारण इनकी शैली के विषय में साधिकार कुछ कहना कठिन है। कादम्बरी का जो उत्तर भाग इन्होंने लिखा है वह तो विवशता से तथा पिता की अद्वितीय अपूर्णकृति को पूर्ण करने की भावना से ही लिखा है। चूंकि इन्होंने प्रारम्भ में ही यह घोषित कर दिया है कि 'अर्धनारीश्वर भगवान् शंकर' के रूप के समान इन मिले हुए दो भागों में अन्तर कर पाना कठिन[1] है। लेकिन दार्ष्टान्तिक अर्धनारीश्वर के दोनों भाग आधे-आधे रूप में पुरुष तथा स्त्री का स्पष्ट परिचय तो देते ही हैं। यह बात अलग है कि उन्हें अलग कर सकना असम्भव है। इसी प्रकार दोनों भागों को यहाँ भी अलग-अलग अपनी कुछ विशेषतायें तो स्पष्ट प्रतीत ही होती हैं। परन्तु कुछ ही भिन्नतायें हैं शेष सभी कुछ एक समान है। अतएव शैलीगत जो भी विशेषतायें बाणरचित पूर्वभाग में हैं वे सभी इस उत्तर भाग में भी यथासंभव हैं। साथ ही कुछ भिन्नतायें भी हैं।

यद्यपि इन्होंने अपने पिता का अनुकरण करने का यथाशक्ति प्रयास किया है तथापि बाण जैसी प्रौढ़ता, परिष्कार, नवीनता, स्वाभाविकता तथा एकरूपता का निर्वाह कहीं-कहीं नहीं भी हो पाया है। यह अस्वाभाविक नहीं है क्योंकि बाण ने जब कादम्बरी लिखनी आरम्भ की तो उनका संकल्प 'अतिद्वयी कथा' लिखना था[2], अर्थात् उन्हें अपना आत्मविश्वास और ज्ञान-गौरवदर्प था। इसके विपरीत भूषण ने विनम्रभाव से लिखा है—

"याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्धं विच्छेदमाप भुवि यस्तु कथाप्रबन्धः।
दुःखं सतां यदसमाप्तिकृतं विलोक्य प्रारब्ध एव स मया न कवित्वदर्पात्" ॥[3]

अतः दोनों के संकल्प में अन्तर स्पष्ट है। अब इस दृष्टि से भूषणकृत उत्तर भाग में कुछ न्यूनतायें तो स्वाभाविक हैं। किन्तु उन्हें देख कर कुछ पाश्चात्य और भारतीय समीक्षकों ने इनकी केवल आलोचना ही की। प्रशंसा का एक शब्द भी नहीं लिखा। यह अनुचित है। कादम्बरी का पूर्व भाग तो बाणभट्ट की सारस्वत साधना का परिपक्व फल है। इनकी प्रौढावस्था की कृति है।

---

१. देहद्वयार्धघटनारचितं शरीरमेकं ययोरनुपलक्षित-सन्धिभेदम्।
वन्दे सुदुर्घटकथापरिशेष-सिद्धयै सृष्टेर्गुरू गिरिसुतापरमेश्वरौ तौ ॥—उत्तर भाग मंगलश्लोक–१

२. द्विजेन तेनाक्षतकण्ठकौण्ठ्यया महामनोमोहमलीमसान्धया।
अलब्ध-वैदग्ध्य-विलास-मुग्धया धिया निबद्धेयमतिद्वयी कथा ॥—कादम्बरी पूर्वार्द्ध श्लोक२०

३. उत्तरभाग उपोद्घात श्लोक २

जब कि उत्तर भाग भूषण की प्रारम्भिक और अन्तिम एक ही कृति है। यह भी विद्वानों के दुःख को देखकर विवशता में लिखी गई है। यदि हम हर्षचरित को देखें तो उसमें कादम्बरी जैसी प्रौढता, गम्भीरता नहीं है। अतः भूषणभट्ट को उचित महत्त्व न देना, कथमपि न्याय्य नहीं माना जा सकता।

बाणभट्ट ने स्वयं अपनी शैली के विषय में लिखा है—

"श्लेषप्रायमुदीच्येषु प्रतीच्येष्वर्थमात्रकम्।
उत्प्रेक्षा दाक्षिणात्येषु गौडेष्वक्षरडम्बरम्[१]॥"
नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुर्लभम्॥[२]

बाण ने भारतीय विद्वानों की क्षेत्रीय विशेषतायें अलग-अलग लिखीं किन्तु अपनी कृति में इन चारों का एक साथ सुन्दर समन्वय किया है। इस शैली को आचार्य 'पाञ्चाली' रीति कहते हैं—

'शब्दार्थयोः समो गुम्फः पाञ्चाली रीतिरिष्यते।
शीलाभट्टारिकावाचि बाणोक्तिषु च सा यदि" ॥[१]

बाण के समान ही भूषणभट्ट ने भी पाञ्चाली रीति में लिखने का अच्छा प्रयास किया। इस शैली की विशेषता है शब्द और अर्थ का सन्तुलित प्रयोग। जिस प्रकार का अर्थ अभिप्रेत है शब्दावली भी उसी तरह की होनी चाहिए—कोमल के लिये कोमल, कठोर के लिये कठोर। भूषण के अनेक वर्णन इसके सुन्दर उदाहरण हैं। यह बात अलग है कि ये अपने पिता के समान सर्वत्र एकरूपता नहीं बना सके। बाण की भाषा संगीतमयी और निर्झरिणीतुल्य सदा एक रूप में बहुत दूर तक चलती है। भूषण की भाषा कुछ ही देर में रुकने लगती है, थकने सी लगती है। ऐसा बहुत स्थलों पर दिखाई देता है।

प्रकृति-चित्रण में भूषण भी रुचि रखते दिखाई देते हैं। प्रातः काल, चन्द्रोदय, रात्रिकाल, वर्षाकाल, वसन्तकाल, हिमगृह, अच्छोद-सरोवर, लतामण्डप आदि इसके सुन्दर उदाहरण हैं। इनके भीषणता के वर्णनों में चाण्डालसेवक तथा पक्कण का वर्णन अच्छा लगता है।

बाण ने जिस प्रकार प्रसंगवश उपदेश भी दिये हैं। शुकनासोपदेश तो इसका उत्कृष्टतम उदाहरण है। भूषण ने भी इसका अनुकरण किया है। शुकनास द्वारा कुपुत्र की निन्दा और तारापीड द्वारा यौवन के दोष तथा युवराज और राजा के कर्तव्यों का कथन महत्त्वपूर्ण हैं। सेनापति मेघनाद द्वारा कथित भृत्यों के कर्तव्य भी दर्शनीय हैं—

(१) "......स्वयमेवोत्पद्यन्ते एवंविधाः शरीरसंभवाः महाकृमयः, सर्वदोषाश्रया महाव्याधयः, अन्तर्विषा महाव्यालाः, विनाशहेतवो महोत्पाताः, भुजङ्गवृत्तयो महावातिकाः, वक्रचारिणो

१. हर्षचरित। २. हर्षचरित।

महाग्रहाः·······। ये सकलंकाः कृपाणा इव स्नेहेनैव पारुष्यं भजन्ते। मलिनस्वभावाः करिकपोला इव दानेनैव मलिनतरतामापद्यन्ते।·········। ये च स्निग्धेष्वपि रूक्षाः, ऋजुष्वपि वक्राः, साधुष्वप्यसाधवः·········। येषां च विपरीतानां गुरव एव लघवः, नीचा एवोच्चैः, अगम्या एव गम्या·····। येषां च क्षुद्राणां प्रज्ञा पराभिसन्धानाय न ज्ञानाय, श्रुतं मायाजालाय नोपशमाय·····किं बहुना।" (शुकनासकृतवैशम्पायननिन्दा पृ० १८६-१९१)

(२) "किमस्ति कश्चिदसाविग्रति लोके यस्य निर्विकारं यौनमतिक्रान्तम्? यौवनावतारे हि शैशवेनैव सह गलति गुरुजनस्नेहः। वयसैव सहारोहत्यभिनवा प्रीतिः। वक्षसैव सह विस्तीर्यते वाञ्छा·········। विकाराणां च कारणं प्रायः सरसता। सा च सर्वमेव जलप्रायं कुर्वाणा वर्षातिवृद्धयेवोपजायते। अपि च दिवसो दोषागमाय, दोषागमोऽनालोकाय, अनालोकोऽसद्दर्शनार्थम्·······। बहुदर्शित्वं च तावतः कालस्यैवासम्भावात् कुतः भवतु प्रथमे वयसि। (तारापीडोक्ति पृ० १९६-२००)

(३) "······विनयाधानात् प्रभृति सम्यक् परीक्षितोऽस्यस्माभिः।······न तनयस्नेहादेव। राज्यं हि नामैतत् पृथ्वीभारेणैवातिदुरुद्धरम्, महीभृत्संबाधतयैवातिसंकटम्······, नामहासत्त्वे नास्थिरप्रकृतौ नादातरि नास्थूललक्ष्ये·········पदमेवादधाति।··········अस्माभिरस्खलितैश्चिरं पदे स्थितम्। न पीडिता प्रजा लोभेन, नोद्वेजिता गुरवो मानेन, न विमुखिताः सन्तो मदेन।" (तारापीडकृत उपदेश पृ० २२१-२२७)

(४) "देवि, राजलोके तु का कथा भृत्यवर्गोऽपि सकल एवायं कन्दमूलफलाशी············गन्तव्यमिति। भृत्या अपि त एव ये सम्पत्तौविपत्तौ सविशेषं सेवन्ते। सम्मुन्नम्यमानाः सुतरामवनमन्ति। आलप्यमाना न समानालापाः सञ्जायन्ते।·····धनात् स्नेहं बहु मन्यन्ते। जीवितादपि पुरो मरणमभिवाञ्छन्ति···। (मेघनादकृताभृत्यप्रशंसा पृ० ३४०-३४२)

भूषण की गद्य कहीं-कहीं बाण से कुछ भिन्न भी प्रतीत होती है। बाण इतने लम्बे-लम्बे समस्त वाक्यों का प्रयोग करते हैं कि अध्येता को अर्थबोध में कभी-कभी अधिक कठिनाई होने लगती है। इस तथ्य से भूषण भी परिचित प्रतीत होते हैं। अतः इन्होंने समासयुक्त वाक्यों का तो खूब प्रयोग किया है किन्तु उनमें दीर्घता न हो यह ध्यान रखा है, ऐसा होने से दुर्बोधता नहीं है। दूसरी बात यह भी है कि बाण ने वर्णनों को प्रधानता दी है, तिल को भी ताड़ बनाया है। जबकि भूषण ने कथाप्रवाह अवरुद्ध न हो, इसका पूरा ध्यान रखा है। यही कारण है कि बाणरचित कादम्बरी आकार की दृष्टि से दो तिहाई से भी अधिक है किन्तु कथा की दृष्टि से उतनी नहीं है। भूषण-रचित उत्तर भाग में कथा अंश पर्याप्त है। इन्हें तो अपूर्ण कथा-प्रबन्ध पूर्ण करना था साथ ही मान्य गद्य काव्य का स्तर भी रखना था। अतः इन्होंने अल्पसमासा तथा असमासा शैली ही मुख्य रूप से अपनायी।

उपरिवर्णित दृष्टि से इनके कुछ दीर्घ समास तथा लघु समास के उदाहरण यहाँ प्रस्तुत हैं—

"मधु-मद-मुखर-मधुकर-कुल-कल-कोलाहलाकुलित-कोक-कामिनी-करुण-कूजित-जनित-विरहिजन-मनोदुःखे, विकच-दलारविन्द-वृन्दनिष्यन्दानन्दित-मन्द-गन्धवह-सुगन्ध-दशदिशि विकसित-कुसुमामोद-मुकुलित-मान-ग्रहोन्मोचन-दक्ष-कुसुमायुधे······।" (पृ० १३)

'यथैव च दिवसमशेषं तथैव तां गम्भीर-मेघोपरोधभीमामनवरत-गर्जित-ध्वनि-कम्पित-हृदय-बन्धामाबद्ध-कलाकलापि-कुल-केका–कोलाहलाकुलितचेतोवृत्तिमुद्दामदर्दुरारटित-बधिरित-श्रोत्रेन्द्रियाम्… …।' ( पृ० १९९ )

अन्य उदाहरण—

"उद्रिक्तरजः सन्ततेः पुरतया चापरिस्फुटविभाव्य-सर्ववृत्तान्तमपीतस्ततो बलित-धवलकदलिकोद्भासितानेक-करि-घटा-सहस्रसङ्कुलमविरल-बलाकावली-विभ्राजिताम्भोदसंघातं मूर्तिमन्तमिव मेघ-समयारम्भम्, आवास-भूमि-ग्रहण-सम्भ्रम-प्रधावितासंख्य-करि-तुरग-परम्परोर्मि-संबाधतयाऽमन्दमन्दरास्फालन-लुलित-कल्लोल-जालाकुलस्य महाजलधेर्लीलया निविशमानं स्कन्धावारमद्राक्षीत् ।"(पृ० १३८)

"………राज्यं हि नामैतत् पृथ्वी-भारेणैवातिदुरुद्धरम्, महीभृत्सम्बाधतयैवातिसङ्कटम्, कुटिलनीति-प्रचारेणैवातिदुःसहचरम्, चतुःसमुद्र-पर्यन्त-भुवनव्याप्त्यैवातिमहत्, महासाधन-प्रसाध्यतयैवातिदुःसाधनम् ।" ( पृ० २२१-२२)

भूषण ने बाण के सदृश दीर्घ समासों का प्रयोग कम किया है ऐसा देख कर कुछ समीक्षक इसे भूषण की दुर्बलता मानते हैं। परन्तु वे भूल जाते हैं भूषण के समक्ष उपस्थित समस्या। भूषण का प्रथम उद्देश्य था पिता की अधूरी कृति शीघ्र पूरी करना। चूंकि बाण ने वर्णनों को प्रधानता दी थी, कथा बहुत अवशिष्ट पड़ी थी। वर्णनीय विषयों के चयन में बाण स्वतन्त्र थे। अतः जहाँ जैसा भाव मन में उठा तदनुसार लिख दिया किन्तु भूषण के सामने अवशिष्ट कथा थी जिसमें अधिकांशतः विलाप या वियोग का ही वर्णन करना था। अतः रसानुभूति में बाधक होने के कारण भी भूषण दीर्घसमासा शैली नहीं अपना सकते थे। साथ ही पुनरुक्ति की सम्भावना भी थी। क्योंकि बाण ने अधिकांश सम्भावित विषयों पर दीर्घसमासा, अल्पसमासा तथा असमासा त्रिविध शैली अपनायी थी। यदि भूषण भी इन तीनों का अवलम्बन करके चलते, कथाप्रवाह की अपेक्षा वर्णन को प्रधानता देते, अर्थबोध की तुलना में पाण्डित्य-प्रदर्शन ही मुख्य मानते तो सम्भव था कि भूषण भी कादम्बरी कथा पूरी नहीं कर पाते अपने जीवनकाल में।

अमूर्त भावों का चित्रण इनकी एक विशेषता लक्षित होती है—

"… …कुमारस्य न ददाति तरलिता-लज्जिता लज्जैव दर्शनम्। मनोभव-विकारवेदनाविलक्षं वैलक्ष्यमेव न पुरस्तिष्ठति। अप्रतिपत्तिसाध्वसजडा जडतैव नोपसर्पति। स्वयमुपसर्पणलघु लाघवमेव तत्प्रतिपत्तिस्थैर्यं नावलम्बते। बलात्तदानयनापराधभीता भीतिरेव न सम्मुखीभवति।" (पृ० ९)

"… …तदेवमात्मना सर्वगुणहीनस्यापि मे देवीगुणा एवावलम्बनम्। इयमेव ते स्वभाव-सरसा दूरस्थमपि मदनहुतभुजा दह्यमानं रक्षत्येव सरलता। मुहुर्मुहुराह्वयत्येव स्नेहलता। आनयत्येव स्थिरप्रज्ञता। ढौकयत्येव दक्षिणता। अभिपद्यत एव वत्सलता… …।" (पृ० १११)

**कादम्बरी में रस**

आचार्यों की मान्यता है कि किसी भी कृति को रस के बिना काव्य की श्रेणी में रखना सम्भव नहीं है। ध्वनिवाद के समर्थक भी रसध्वनि को ही उत्तम काव्य का प्राण मानते हैं। साहित्य-दर्पणकार ने तो स्पष्ट शब्दों में कहा है—"वाक्यं रसात्मकं काव्यम्।" चूंकि कादम्बरी एक उत्कृष्ट काव्य है अतः इसका रसविवेचन अपेक्षित है। यों तो इस उत्तर भाग के रचयिता भूषणभट्ट ने कादम्बरी के रस को वास्तविक कादम्बरी के रस के समान मानते हुए अध्येतामात्र को आनन्द से मत्त मान कर किया है—

'कादम्बरी-रसभरेण समस्त एव मत्तो न किञ्चिदपि चेतयते जनोऽयम्।
भीतोऽस्मि यन्न रसवर्णविवर्जितेन तच्छेषमात्मवचसाप्यनुसन्दधानः[1] ॥'

अतः रसविषयिणी चर्चा महत्त्व नहीं रखती है। परन्तु साहित्यिक दृष्टि से विचार करना अनपेक्षित नहीं होगा। कादम्बरी में शृङ्गार रस की प्रधानता है। इसमें विप्रलम्भ और सम्भोग दोनों की अनुभूति होती है। इसमें लगभग ९० प्रतिशत कथानक में विप्रलम्भ ही वर्णित है। इनका विप्रलम्भ एक अलग कोटि का है जो करुण की स्थिति में आते-आते बच जाता है। इसे साहित्यदर्पणकार ने करुणविप्रलम्भ नाम दिया है। और यह कल्पना व्यावहारिक तथा अनुभवसिद्ध भी है। उन्होंने वियोग को स्थायी और अस्थायी मान कर करुण तथा करुणविप्रलम्भ के मध्य में रेखा खींची हैं—

यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तरं पुनर्लभ्ये।
विमनायते यदेकस्तदा भवेत् करुणविप्रलम्भः[2] ॥

कादम्बरी में विरही पुण्डरीक की मृत्यु होती है। किन्तु आकाशवाणी द्वारा उसके पुनर्जीवन को सान्त्वना उसकी प्रेमिका महाश्वेता को मिल जाती है। वह इसी आश्वासन से जीवित रहती है और तपस्या करती रहती है। उसे दूसरी बार कपिञ्जल के वचनों से भी पुण्डरीक के पुनर्जीवन का विश्वास होता है। और कथा के अन्त में पुण्डरीक आ भी जाता है। यह पुण्डरीक ही शुकनास का पुत्र वैशम्पायन बना है और पुनः शुकयोनि में जन्म लेकर शूद्रक के राजदरबार में पिंजरे में बन्द होकर आया हुआ सारी कथा कहता है।

महाश्वेता के साथ युवराज चन्द्रापीड गन्धर्व-राजधानी हेमकूट पहुँचता है। कादम्बरी का साक्षात्कार होता है। दोनों परस्पर अनुरक्त और आसक्त हो जाते हैं। फिर चन्द्रापीड पिता के आदेश से अचानक बिना कहे उज्जयिनी चला जाता है। कादम्बरी असहनीय विरह सहन करती है। उधर युवराज भी बेचैन है। दोनों लम्बा वियोग भोग रहे हैं। पूर्वजन्म के संस्कार के कारण वैशम्पायन महाश्वेता पर आसक्त हो जाता है। वह अच्छोद सरोवर-तट छोड़ कर उज्जयिनी वापस

१. कादम्बरी उत्तरभाग उपोद्घातश्लोक ५। २. साहित्यदर्पण ३।२०९।

नहीं आता है। उसके न आने से सभी दुःखी हैं। चन्द्रापीड किसी प्रकार माता-पिता की आज्ञा पाकर दुबारा वैशम्पायन को वापस लेने अच्छोदतट पर आता है। किन्तु उसके आने के पहले ही महाश्वेता के शाप से वैशम्पायन मर कर शुकयोनि में गिर जाता है। महाश्वेता जब युवराज से सारी घटना कहती है तो युवराज चन्द्रापीड का हृदय फट जाता है।

सारी घटना से अपरिचित कादम्बरी चन्द्रापीड से मिलने महाश्वेता के आश्रम में आती है और चन्द्रापीड का मृत शरीर देखकर स्वयं अग्निदाह की इच्छा करने लगती है। दुबारा आकाशवाणी होती है और सभी को ज्ञात होता है कि चन्द्रापीड चन्द्रमा का अवतार है, शाप के कारण उसके प्राण निकले हैं। शाप की समाप्ति होने पर पुनर्मिलन होगा। कादम्बरी चन्द्रापीड की परिचर्या में लगी रहती है। काममहोत्सव में किसी दिन सायंकाल वह अपने ऊपर नियन्त्रण नहीं रख पाती है और लेटे हुए मृत चन्द्रापीड के शरीर का आलिंगन कर बैठती है। उसके स्पर्श से चन्द्रापीड पुनर्जीवित होता है।

अन्त में कादम्बरी का चन्द्रापीड के साथ और महाश्वेता का पुण्डरीक (वैशम्पायन) के साथ विवाह हो जाता है। दोनों दम्पती परस्पर संभोगादि सुख भोगने लगते हैं। इस कथा में करुण विप्रलम्भ और संभोग दोनों पक्षों का सुन्दर समन्वय है।

शृङ्गार के दोनों पक्षों के अतिरिक्त क्रोध, करुण, अद्भुत, वीर, वीभत्स, शान्त, हास्य, भयानक, रौद्र सभी रसों का समुचित परिपाक लक्षित होता है। वात्सल्य रस भी कई स्थानों पर अत्यन्त मार्मिक रूप में है।

## उत्तर भाग में अलंकार

अलंकारों का लगाव तो भूषण को पिता की धरोहर के रूप में प्राप्त हुआ प्रतीत होता है। किसी भी प्रसंग को प्रभावशाली बनाने के लिये उपमा, उत्प्रेक्षा, श्लेष आदि का प्रयोग किये बिना इन्हें भी सन्तोष नहीं होता है। यह आगे उदाहरणों में देखा जा सकता है।

यदि बाण किसी वर्णन के विस्तार में रुचि रखते हैं, भले ही अध्येता मूल कथा से पूरी
तरह भटक जाय तो भूषण इस दिशा में कुछ सावधान प्रतीत होते हैं। पाण्डित्य-प्रदर्शन के व्यामोह
में ये किसी भी विषय का इतना लम्बा वर्णन नहीं करते हैं कि अध्येता ऊब जाय और आगे पढ़ना
ही बन्द कर दे। बीच-बीच में दो या अधिक पात्रों का परस्पर वार्तालाप अवश्य रखते हैं। इससे
कथाप्रवाह अवरुद्ध नहीं होता है। अध्येता की जिज्ञासा बढ़ती जाती है और वह आगे भी पढ़ने को
उत्सुक होता जाता है। यह एक बहुत बड़ी विशेषता है भूषणभट्ट-विरचित उत्तर भाग कादम्बरी की।

हर्षचरित में गद्य कवियों के लिये निम्न वाक्य आदर्श रूप में कहा गया है—

"नवोऽर्थो जातिरग्राम्या श्लेषोऽक्लिष्टः स्फुटो रसः।
विकटाक्षरबन्धश्च कृत्स्नमेकत्र दुर्लभम्॥"

भूषण ने यथासंभव इसे अपनाने का प्रयास किया है। यह कितने दुःख का विषय है कि आज तक विद्वान् भूषण-रचित इस भाग की सर्वथा उपेक्षा करते आ रहे हैं। कुछ अंशों में यह भाग यदि बाण से हल्का है तो कुछ अंशों में, विशेषकर आज की समीक्षा के स्तर से देखें तो अच्छा भी है। ऐसा प्रतीत होता है कि अम्बिकादत्त व्यास ने इन्हीं की शैली को अपनाया।

बाण के समय तक अलंकृत गद्य ही विद्वत्समवाय में मान्य होता था। यही कारण है कि आज भी संस्कृत में गद्य काव्यों की संख्या सीमित है। और इसीलिए यह उक्ति भी प्रसिद्ध है—"गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति।" जब अलंकृत शैली ही गद्यरचना की श्रेष्ठता का मापदण्ड हो तो बाण या उनके पुत्र अपने को पीछे कैसे रख सकते थे। बाण का गद्य तो एक नमूना बन गया। भूषण ने भी यथाशक्ति सुन्दर अलंकृत प्रयोग किये हैं।

अलंकार दो प्रकार के होते हैं—शब्दालंकार तथा अर्थालंकार। भूषण ने दोनों के प्रयोग किये हैं। कुछ उत्कृष्ट उदाहरण प्रस्तुत हैं—

## शब्दालंकार

(१) अनुप्रास—

"अनेन कुमारेण मधु-मद-मुखर-मधुकर-कुल-कल-कोलाहलाकुलित-कोक-कामिनी-करुण-कूजित-जनित-विरहिजन-मनोदुःखे विकच-दलारविन्द-वृन्द-निष्यन्दानन्दित-मन्द-गन्धवह-सुगन्ध-दशदिशि विकसित-कुमुदामोद-मुकुलित-मानिनी-मानग्रहोन्मोचन-दक्ष-कुसुमायुधे (पृ० १३)

जरठ-शरकाण्ड-विपाण्डु-निबिड-कुण्डलोद्घृष्ट-लडह-युवति-गण्डस्थलान्यखण्ड-मण्डले विडम्बयति मण्डयति गगनं। (पृ० १४)

(२) यमक—

यमक का प्रयोग बहुत कम स्थानों पर हुआ है—

"न तुहिनकर-कर-निकर-संक्रान्तिहृद्येषु ललनाकर.........." (पृ० ४०-४१)

"कलक्वणित-कलहंस-चक्रवाक-चक्रवालाक्रान्त-सरससुकुमार-सैकतानि......।" (पृ० ४३-४४)

"नानुत्ताल-तालवृन्त-वान्तजल-जड-कणिकासारसेकेन निर्वृतिः।" (पृ० ५३)

(३) श्लेष—

"सकलंकाः कृपाणा इव स्नेहेनैव पारुष्यं भजन्ते। मलिनस्वभावाः करिकपोला इव दानेनैव मलिनतरतामापद्यन्ते। निर्वर्तयो मणिप्रदीपा इव प्रसादेनैव ज्वलन्ति...।" (पृ० १८७)

"आशये केशेषु चास्निग्धम्, आनने ज्ञाने चान्धकारितम्, वर्णे चरिते च कृष्णम्, निवसने कर्मणि च मलिनम्, वपुषि वचसि च परुषम्.........।" (पृ० ४२३-२४)

## अर्थालङ्कार

### (१) उपमा—

अर्थालंकारों में उपमा तथा उत्प्रेक्षा के प्रति भूषण की रुचि विशेष है। चूंकि श्लेषसहित उपमा अधिक प्रभावी होती है अतः इन्होंने श्लिष्टोपमा का प्रचुर प्रयोग किया है—

“तथा च जलकणिकेव पद्मिनी-पलाशस्थिता कम्पते। प्रतिच्छायेव स्फटिकोपलसलिल-दर्पण-मणि-कुट्टिमतलेषु दृश्यते। नलिनीव शशिकरस्पर्शेन म्लायति। हंसीव सरसमृणालिकाहार-व्यतिकरेण जीवति………।” (पृ० ७०)

“मुररिपु-जलशयनलीलेव मन्दोच्छ्वसितशेषा निमीलितलोचना किमपि चिन्तयति। मलय-निम्नगेव सरसहरिचन्दन-किसलयलाञ्छितेषु शिलातलेष्वभिपतति।” (पृ० ७१)

“पदमिव जलदकालस्य, प्रतिपक्षमिव सर्वसन्तापानाम्, निजावासमिव जडिम्नः, निर्गममार्ग-मिव सुरभिमासस्य, आश्रयमिव मकरध्वजस्य।” (पृ० १४९)

“शुकनास! पश्येयमायुष्मतश्चन्द्रापीडस्योरःसर्पिणी महानीलमणि-प्रभेव कनकशिखरिणः, गण्डमण्डलोद्भासिनी मदलेखेव गन्धद्विपस्य,उपहितकान्तिपरभागा लक्ष्मच्छायेव चन्द्रमसः।”(पृ० ११८)

### (२) रूपक—

‘मुखकमल’, ‘मदनदाह’—आदि अनेक शब्द यत्र,तत्र रूपक के रूप में प्रयुक्त हैं।

### (३) उत्प्रेक्षा—

भूषण की उत्प्रेक्षायें दर्शनीय हैं—

“चन्द्रोदये चास्यास्तिमिरमयीवापैति धृतिः। कमलमयमिव दूयते हृदयम्। कुमुदमय इव विजृम्भते मकरकेतनः।” (पृ० ६५)

“अथ गगनतललब्धविस्तारः, विजृम्भमाण इव दिक्कुञ्जेषु, आवर्तमान इवाभ्रंलिहनगरी-प्राकारमण्डलाभ्यन्तरे, समारोहन्निवोत्तुङ्गगोपुराट्टालकशिखरिणि।” (पृ० १२६)

“परिभवस्थानमिव निदाघसमयस्य, निदानमिव शीतकालस्य, निवेशमिव वारिवाहानाम्, तिरस्कारमिव रविकिरणानाम्।” (पृ० १७३)

“आचरणादुत्कटमनवरत-मदन-शरशल्यनिकर-रचितमिव शरीरमुद्वहन्तम्, उद्विकासिकेतक-रजःपटलधवलं प्रथमतरमेव भस्मसात्कृतमिव मदनहुतभुजा।” (पृ० २७३)

(४) परिसंख्या—

परिसंख्या वर्ण्यविषय की महत्ता किस प्रकार बढ़ा देती है यह गद्यलेखक भली भाँति जानते हैं। बाण के परिसंख्या–प्रयोग सराहनीय हैं। किन्तु भूषण ने भी इसका भरपूर प्रयोग किया है—

"एवञ्च निष्प्रतिक्रियतया·········उपास्यमानोऽपि मनसिजेनाकारमेव लोकलोचनेभ्योऽरक्षन्न कुसुमशरसायकेभ्यो जीवितम्। तनोरेव तानवमङ्गीचकार न लज्जायाः। शरीरस्थितावेवानादरं कृतवान्न कुलक्रमस्थितौ।" (पृ० ४२)

"येषां च विपरीतानां गुरव एव लघवः, नीचा एवोच्चैः, अगम्या एव गम्याः, कुदृष्टिरेव सद्दर्शनम्······।" (पृ० १८९-९०)

"राजधर्मोऽनुरुद्धो न स्वरुचिः। वृद्धाः समासेविता न व्यसनानि। सतां चरितान्यनुवर्तितानि नेन्द्रियाणि······।" (पृ० १२६)

"तथाहि—हर्म्यबुद्धिं वृक्षमूलेषु, अन्तःपुरस्त्रीप्रीतिं लतासु, संस्तुतजनस्नेहं हरिणेषु।" (पृ० ३९५)

(५) सहोक्ति—

"अपि च तस्याश्चन्दनपरिमल इव दक्षिणानिलेन सह समागच्छति मोहः। चक्राह्वशाप इव निशया सहापतति प्रजागरत्रासः। प्रतिरुतानीव वलभीकपोतैः सहाविर्भवन्ति दुःखानि। मधुकर इवोपवन-कुसुमामोदेन सहोपसर्पति मरणाभिलाषः।" (पृ० ६९-७०)

"यौवनावतारे हि शैशवेनैव सह गलति गुरुजनस्नेहः। वयसैव सहारोहत्यभिनवा प्रीतिः। वक्षसैव सह विस्तीर्यते वाञ्छा। बलेनैव सह स्थूलतामापद्यते धीः। मध्येनैव सह कार्श्यमुपयाति श्रुतम्।" (एवकारप्रयोगात् परिसंख्यापि) (पृ० १९६)

"अपि च दुस्तरैर्नदीपूरैरेव सहावर्धन्त मनोरथाः। वर्षजललुलितैः कमलाकरैरेव सह निममज्ज कादम्बरी-समागमप्रत्याशा। धारारयासहैः कन्दलैरेव सहाभिद्यत हृदयम्"। (अत्रपरिसंख्यापि पृ० २४२)

(६) विरोध—

"मधुरमपि दुःश्रवम्, सरसमपि शोषहेतुम्, कोमलमपि कठोरम्, नम्रमप्युन्नतम्, पेशलमप्यहंकृतम्, ललितमपि प्रौढमालापमाकर्ण्य।" (पृ० २७)

"अक्षतमपि हृतमिव, सपरिच्छेदमपि मुषितमिव, जीवन्तमपि मृतमिव, ससंभ्रमकृतागमनमपि प्रतीपमाकृष्यमाणम्।" (पृ० ३८०)

(७) कारणमाला—

"अपि च दिवसागमो दोषाय, दोषागमोऽनालोकाय, अनालोकोऽसद्दर्शनार्थम् ('असद्दर्शनाय), असद्दर्शनमविवेकाय, अविवेकोऽसन्मार्गप्रवृत्तये, असन्मार्गप्रवृत्तं च मोहान्धं चेतो भ्राम्यदवश्यमेव स्खलति।" (पृ० १९८)

इनके अतिरिक्त अतिशयोक्ति, दृष्टान्त, अर्थान्तरन्यास, अपह्नुति आदि विभिन्न अलंकार भी प्रयुक्त हैं।

## भूषणभट्ट का शास्त्रीय ज्ञान

भूषणभट्ट वास्तव में किस शास्त्र के विशेष पण्डित थे यह इनकी रचना से स्पष्ट ज्ञात नहीं होता है। परन्तु इतना तो निश्चित है कि ये विभिन्न दर्शनों, पुराणों, धर्मशास्त्र, ज्योतिष, आयुर्वेद, राजनीति तथा लोकाचार आदि के अच्छे जानकार थे। प्रसंगवश इन्होंने अपने व्यापक ज्ञान का समुचित प्रदर्शन किया है। कुछ उदाहरण दर्शनीय हैं :—

दर्शन—

"देव, विचित्रेऽस्मिन् संसारे सञ्चरत्सु सुखदुःखमयेषु देवतिर्यग्योनि-मानुषेषु, त्रिगुणात्मनः प्रधानस्यापि परिणामात् परमाण्वादेर्ब्रह्माण्ड-पर्यन्तस्योत्पत्तिस्थिति-प्रलयकारणस्येश्वरेच्छया।" (पृ० ३६६)

"कर्मणां वा शुभाशुभानां विपाकस्वभावात्।" (पृ० ३६७)

"आगमप्रामाण्यादेवाभ्युपगतानि।" (पृ० ३६७)

"स्पष्टमेवात्र कारणं वत्स! अयं हि कामरागमोहमयादल्पसारात् स्त्रीवीर्यादेव केपलादुत्पन्नः। श्रुतौ च पठ्यते एतद्-यादृशाद्वै जायते तादृगेव भवतीति। लोकेऽपि च प्रायः कारणगुणभाञ्जि एव कार्याणि दृश्यन्ते।" (पृ० ४०१-२)

रामायण-पुराण

"आगमेषु सर्वेष्वेव पुराणरामायणभारतादिषु सम्यगनेकप्रकाराः शापवार्त्ताः। तद् यथा—महेन्द्रपदवर्तिनो नहुषस्य राजर्षेरगस्त्यशापादजगरता।" (पृ० ३६७)

"सौदासस्य च वसिष्ठसुत-शापान्मानुषादत्वम्" (वाल्मीकि उ० का०)। (पृ० ३६९)

"असुरगुरुशापाच्च ययातेस्तारुण्य एव जरसा भङ्गः। त्रिशङ्कोश्च पितृशापाच्चाण्डालभावः।" (पृ० ३६९)

"श्रूयते च स्वर्गवासी महाभिषो नाम राजाऽस्मिंल्लोके शन्तनुरुत्पन्नः। तत्पत्नीत्वमुपगताया गङ्गायाः शापदोषादष्टानामपि वसूनां मनुष्येषूत्पत्तिः।" (पृ० ३६९)

